एवं विलिप्ते मनसि निद्रयाऽन्यपरावृतेः।
अयोग्यत्वादेव मनो भासयेन्न चितिं क्वचित् ॥ ५८ ॥
अन्यथा लोष्टकुड्यादेरपि भायात् कुतो न सा।
तस्माद्योग्येन मनसा शुद्धेन भासते हि सा ॥ ५९ ॥
अतः सद्योजातशिशोर्भासते न हि किञ्चन।
अथाऽपि शृणु वक्ष्यामि मषीलिप्ते हि दर्पणे ॥ ६० ॥
अलक्षितं चाऽपि मषीप्रतिबिम्बनमस्ति वै।
संश्लेषान्न विलक्ष्येत स्वभावस्याऽनपोहनात् ॥ ६१ ॥
तथा मनः सुषुप्तिस्थं संश्लिष्टं निद्रयैव हि।
अतोऽन्येभ्यः परावृत्तेरभावाद्भासयेन्न ताम् ॥ ६२ ॥
अतो निद्रास्मृतिरपि व्युत्थितस्य हि सम्भवेत्।
मूढताऽपि च या तस्यां दशायामनुभूयते ॥ ६३ ॥

---

इसी प्रकार मनपर निद्राका लेप चढ़ जानेपर अन्य विषयोंसे विमुखता हो जानेपर भी, प्रकाशनकी योग्यता न रहनेके कारण वह चितिको कभी भासित नहीं कर सकता ॥ ५८ ॥

यदि ऐसा न होता तो ढेले और भीत आदिको भी चितिका भान क्यों नहीं हो जाता ? अतः योग्य और शुद्ध मनके द्वारा ही उसका भान होता है ॥ ५९ ॥

इसीसे तत्काल उत्पन्न हुए शिशुको भी कुछ नहीं भासता। तथापि एक बात कहता हूँ, सुनो, काजल पुते हुए दर्पणमें भी काजलका प्रतिबिम्ब तो रहता ही है, भले ही वह दिखायी न दे, क्योंकि जो जिसका स्वभाव होता है उसकी निवृत्ति नहीं हो सकती। हाँ, काजलके संसर्गके कारण वह दीख नहीं पड़ता ॥ ६०–६१ ॥

इसी प्रकार सुषुप्तावस्थामें मन निद्रासे ही संश्लिष्ट रहता है। [ इसलिये अलक्षितरूपसे उसमें निद्राका प्रतिबिम्ब तो पड़ता ही है। ] अतः निद्रारूप अन्य विषयसे विमुखता न होनेके कारण वह उस चितिको भासित नहीं कर सकता ॥ ६२ ॥

इसीसे जगे हुए व्यक्तिको निद्राकी स्मृति होती है। तथा उस अवस्थामें जिसका अनुभव होता है उस मूढता ( अज्ञान ) का भी स्मरण होता है ॥ ६३ ॥

तत्ते सम्यक् प्रवक्ष्यामि शृणु सम्यक् समाहितः ।
मनसस्तु द्विधाऽवस्था प्रकाशामर्शभेदतः ॥ ६४ ॥
वहिरर्थेषु विश्रान्तिर्या प्रकाशः स उच्यते ।
यस्तद्विचारः स्वस्मिन् वै स विमर्श उदाहृतः ॥ ६५ ॥
प्रकाशो निर्विकल्पः स्याद्वस्तूनामविभेदतः ।
विमर्शः शब्दसम्भेदाद्विभेदात् सविकल्पकः ॥ ६६ ॥
अयमेवंविध इति शब्दसम्भेदवर्जितः ।
वस्तुदर्शनरूपोऽसौ प्रकाशो निर्विकल्पकः ॥ ६७ ॥
अयमेवंविध इति वस्तुदर्शनमूलकः ।
शब्दसम्भिन्नरूपोऽसौ विचारात्माऽवभासनः ॥ ६८ ॥
आन्तरोऽभिनवोऽन्यो वा विमर्श इति कीर्त्तितः ।

---

अब मैं तुमसे स्पष्टतया कहता हूँ, खूब सावधान होकर सुनो। मनकी दो प्रकारकी अवस्थाएँ होती हैं—( १ ) प्रकाशावस्था और ( २ ) विमर्शावस्था ॥ ६४ ॥

मनका बाह्य विषयोंकी ओरसे शान्त ( संकल्पहीन ) हो जाना प्रकाशावस्था है और उनका अपनेमें संकल्प होना विमर्श कहा गया है ॥ ६५ ॥

प्रकाश अवस्था निर्विकल्प होती है, क्योंकि उस समय वस्तुओंका भेद नहीं रहता। और वस्तुओंका भेद होनेके कारण शब्दोंका भी भेद रहनेके कारण विमर्शावस्था सविकल्प है ॥ ६६ ॥

'यह ऐसा है' इस प्रकारके शब्दभेदसे रहित और वस्तुतत्त्वका दर्शन करानेवाली यह प्रकाशावस्था निर्विकल्प होती है ॥ ६७ ॥

तथा वस्तुतत्त्वका दर्शन जिसके मूलमें रहता है[1] और 'यह ऐसा है' इस प्रकार शब्दभेदमय विचाररूपसे जो भासती है [ वह विमर्शावस्था सविकल्प होती है ] ॥ ६८ ॥

विमर्श आन्तर होता है। [ अर्थात् मनपर जो बाह्यपदार्थोंका

---

१. क्योंकि प्रत्येक पदार्थकी प्रतीतिके मूलमें उसके अधिष्ठानरूपसे परमार्थतत्त्वका स्फुरण होता है; जैसे दर्पणके ज्ञानके विना प्रतिबिम्बका ज्ञान नहीं हो सकता उसी प्रकार सर्वाश्रयभूता चितिके स्फुरणके विना किसी भी वस्तुका ज्ञान नहीं हो सकता।

तत्र योऽभिनवाऽऽभासः स प्रोक्तोऽनुभवात्मकः ॥ ६९ ॥
अन्यस्मृत्यनुसन्धानात्मकः संस्कारसम्भवः ।
एवं मनो द्विप्रकारशक्तियुक्तं सदा स्थितम् ॥ ७० ॥
निद्रा प्रकाशरूपाऽसौ सुषुप्तिश्चिरसंस्थिता ।
जागरामर्शबहुला चेत्यमूढदशोच्यते ॥ ७१ ॥
प्रकाशनिबिडा यस्मात् सुषुप्तिर्मूढतात्मिका ।
अतएव हि दीपादेः प्रकाशनिबिडत्वतः ॥ ७२ ॥
निश्चिता मूढता सर्वैर्विद्वद्भिरपि सर्वथा ।

---

प्रतिबिम्ब पड़ता है उसको आश्रय करके होता है। ] यह अभिनव और अन्य रूपसे दो प्रकारका है। इनमें जो अभिनव आभास है वह प्रत्यक्ष अनुभवरूप कहा गया है ॥ ६९ ॥

तथा अन्य जो स्मृति कहा जाता है, अनुसन्धानात्मक होता है। यह पहले अनुभव की हुई वस्तुओंके संस्कारोंसे होता है। इस प्रकार मन सर्वदा इन दो प्रकारकी शक्तियोंसे युक्त रहता है ॥ ७० ॥

यह सुषुप्तावस्था प्रकाश अर्थात् निर्विकल्प ज्ञानरूप होती है तथा चिरकाल तक रहती है तथा जाग्रत् अवस्थामें विमर्श (सविकल्प ज्ञान) की अधिकता रहती है। इसलिये यह अमूढ अवस्था कहलाती है ॥ ७१ ॥

क्योंकि सुषुप्तिमें घनीभूत प्रकाश (निर्विकल्प ज्ञान) रहता है इसलिये वह मूढतारूप है।[1] इसीसे प्रकाशकी प्रचुरता रहनेके कारण सभी विद्वानोंने दीपक आदिकी सर्वथा मूढता ही निश्चय की है। [अर्थात् प्रकाशक होनेपर भी निर्विकल्पताके कारण उन्हें जड ही माना है ] ॥ ७२–७३॥पू० ॥

---

१. सुषुप्तिमें घनीभूत प्रकाश अर्थात् निर्विकल्प ज्ञान रहता है—इसका तात्पर्य यह है कि उस समय विमर्श या सविकल्प ज्ञान बिलकुल नहीं रहता। इसलिये वह मूढतारूप अर्थात् जड होती है। इसी कारण दीपक तथा घट-पटादि भी जड हैं। परन्तु शुद्ध चिति केवल घनीभूत प्रकाश नहीं है अपि तु स्फुरत्-प्रकाशरूप है। यह स्फुरद्रूपता ही उसकी चितिशक्ति है। इसीको आगमशास्त्रोंमें स्पन्द या पूर्णाहन्ता कहा है। इससे सम्पन्न होनेके कारण ही वह अपने संकल्पमात्रसे दर्पणमें प्रतिबिम्बके समान अपने ही स्वरूपमें दृश्य प्रपञ्च को आभासित कर देती है।

निद्रा प्रथमजा व्यक्तं महाशून्यमिहोच्यते ॥ ७३ ॥
नास्ति सामान्यपदवी सुषुप्तिस्तत्प्रकाशनम् ।
वस्तुदर्शनकालेऽपि जाग्रत्येवंविधं मनः ॥ ७४ ॥
किन्तूत्तरक्षणोद्भूतविकल्पौघैस्तिरोहितम् ।
सुषुप्तावव्यक्तशक्तिप्रकाशनिविडत्वतः ॥ ७५ ॥
मनो विलीनमित्येवं विविश्वन्ति विवेचकाः ।
वस्तुदर्शनकालेऽपि चैवं लीनं मनो भवेत् ॥ ७६ ॥
शृणु ब्रह्मन् रहस्यं ते वक्ष्यामि स्वानुभूतितः ।
यत्र मुह्यन्ति विद्वांसोऽप्यतिसूक्ष्मविवेचकाः ॥ ७७ ॥
निर्विकल्पसमाधिश्च सुषुप्तिर्वस्तुदर्शनम् ।
त्रयमेतच्चैकविधं प्रकाशनिविडत्वतः ॥ ७८ ॥

---

सृष्टिके समय जो सबसे पहला स्वरूपका संकोच अवभासित हुआ उसका नाम है निद्रा। उसीको अव्यक्त या महाशून्य भी कहा जाता है। वह 'नास्ति' ( कुछ नहीं ) इस प्रतीतिकी सामान्य भूमि है और सुषुप्तिमें उसकी उपलब्धि होती है ॥ ७३ उ०–७४ पू० ॥

जाग्रत् अवस्थामें वस्तुओंको देखनेके समय भी मन ऐसा होता है। किन्तु उसके पीछे दूसरे ही क्षणमें अनेकों विकल्पोंके प्रकट हो जानेसे वह अवस्था लुप्त हो जाती है ॥ ७४ उ०–७५ पू० ॥

किन्तु सुषुप्तावस्थामें अव्यक्तशक्तिकी घनीभूत निर्विकल्पताके कारण मन लीन रहता है—ऐसा विचारकोंका निर्णय है। वास्तवमें तो वस्तुको देखनेके समय भी मन इसी प्रकार लीन रहता है[1] ॥ ७५ उ०–७६ ॥

ब्रह्मन्! सुनो, मैं अपने अनुभवके आधार पर यह रहस्य बताता हूँ। यहाँ अत्यन्त सूक्ष्म विवेचन करनेवाले विद्वान् भी मूढ बन जाते हैं ॥७७॥

निर्विकल्प समाधि, सुषुप्ति और वस्तुदर्शन प्रकाशनिविडता ( घनीभूत निर्विकल्पता ) की दृष्टिसे ये तीनों एक-से ही हैं ॥ ७८ ॥

---

१. मनका स्वभाव है कि वह अपने दृश्यके अनुरूप प्रतीत होता है। सुषुप्तिमें दृश्य अव्यक्त होनेके कारण वह अव्यक्त जान पड़ता है और जाग्रत्में दृश्य व्यक्त रहनेके कारण व्यक्त। परन्तु जाग्रत्में भी जब वह एक विषयको छोड़कर दूसरे विषय-पर जाता है तो दोनोंके सन्धिकालमें विषय-हीन रहनेके कारण अव्यक्त ही रहता है। यह काल बहुत अल्प होता है, इसलिये सामान्य लोग इसे ग्रहण नहीं कर पाते।

निमर्शभेदाद्भेदो हि लक्ष्यते व्यावहारिकैः ;
तत्र हेतुर्भास्यभेदादित्येव प्रविनिश्चयः ॥ ७९ ॥
समाधौ केवलचितिः सुप्तावव्यक्तमेव च ।
दर्शने भिन्नभासो हि भास्यमेवं त्रिधा स्थितम् ॥ ८० ॥
भास्यभेदेऽपि भासस्तु केवलं निर्विकल्पकः ।
अतः प्रकाशनिबिड इत्येव संप्रचक्षते ॥ ८१ ॥
समाधिश्च सुषुप्तिश्च चिरकालभवत्वतः ।
अनन्तरं स्पष्टतया सर्वैरपि विमृश्यते ॥ ८२ ॥
क्षणिकत्वाद्दर्शनं तु स्पष्टं न हि विमृश्यते ।
एवं समाधिः सुप्तिश्च क्षणिका न विमृश्यते ॥ ८३ ॥
सुषुप्तिः क्षणिका तद्वत् समाधिरपि विद्यते ।
सुषुप्तिर्लक्ष्यते सूक्ष्मदृग्भिः परिचयात् खलु ॥ ८४ ॥

---

किन्तु व्यावहारिक लोगोंको विमर्शका भेद होनेके कारण इनमें भेद जान पड़ता है। इसमें निश्चित बात यह है कि इनका भेद भास्यके भेदके कारण है [ स्वतः नहीं ] ॥ ७९ ॥

समाधिमें केवल शुद्ध चिति रहती है, सुषुप्तिमें अव्यक्त भी है और वस्तुदर्शनमें विभिन्न अवभास रहते हैं। इस प्रकार इन अवस्थाओंमें तीन प्रकारके भास्य हैं ॥ ८० ॥

परन्तु भास्योंका भेद होनेपर भी भास (दृष्टि) तो केवल निर्विकल्प ही रहता है। इसीसे उसे तीनों अवस्थाओंमें प्रकाशनिबिड ही कहा जाता है ॥ ८१ ॥

समाधि और सुषुप्ति दीर्घकालतक रहती हैं। इसलिये पीछे सभी लोग उनकी स्पष्ट अनुभूति स्वीकार करते हैं ॥ ८२ ॥

किन्तु पदार्थदर्शन (पदार्थदर्शनकी सन्धियोंमें रहनेवाली निर्विकल्पता) क्षणिक है; इसलिये उसका स्पष्ट परिचय नहीं होता। इसी प्रकार यदि समाधि और सुषुप्ति अवस्थाएँ भी क्षणिक होतीं तो उनका भी परिचय नहीं हो सकता था ॥ ८३ ॥

व्यवहारमें कभी क्षणिक सुषुप्ति और समाधि भी हो जाती हैं। किन्तु दीर्घ सुषुप्तिका परिचय रहनेके कारण सूक्ष्मदर्शी क्षणिक

समाधिस्त्वपरिचयात् सूक्ष्मो न हि विमृश्यते ।
सर्वेषां प्राणिनां ब्रह्मन् व्यवहारदशास्वपि ॥ ८५ ॥
सूक्ष्माः समाधयः सन्ति चाव्युत्पत्त्या विभान्ति नो ।
जाग्रत्यविमृशिर्या स्यात् स समाधिरुदीरितः ॥ ८६ ॥
विमर्शाभावमात्रन्तु समाधिरभिधीयते ।
सुषुप्तौ दर्शने चापि समाधित्वमतः स्थितम् ॥ ८७ ॥
किन्तु मुख्यसमाधित्वमनयोर्न हि विद्यते ।
भेदामर्शनसंस्कारगर्भितत्वान्न मुख्यता ॥ ८८ ॥
दर्शनं जाग्रति भवेदविमर्शनरूपकम् ।
तथापि ते प्रवक्ष्यामि मुनिपुत्रादराच्छृणु ॥ ८९ ॥
अव्यक्तं यत् प्रथमजं नास्तिसामान्यकं हि तत् ।
नास्तीत्येव हि तद्भानमत्यन्ताभावरूपकम् ॥ ९० ॥

---

सुषुप्तिको तो पहचान लेते हैं। पर समाधिका परिचय है नहीं, इसलिये वस्तुदर्शनके समय जो सूक्ष्म समाधि होती है वह पहचानी नहीं जाती ॥ ८४–८५ पू० ॥

ब्रह्मन्! व्यवहारके समय भी सभी प्राणियोंको सूक्ष्म समाधियाँ हुआ करती हैं; किन्तु परिचय न होनेके कारण वह जान नहीं पड़तीं ॥ ८५ उ०–८६ पू० ॥

जाग्रत् अवस्थामें जो विमर्श ( संकल्प ) शून्य स्थिति हो जाती है वह समाधि ही कही गयी है। विमर्शका अभाव ही तो समाधि कहलाता है ॥ ८६ उ०–८७ पू० ॥

अतः सुषुप्ति और वस्तुदर्शनके समय भी समाधि तो रहती ही है। किन्तु ये मुख्य समाधि नहीं मानी जातीं। इन अवस्थाओंमें भेदका उल्लेख करानेवाले संस्कार छिपे रहते हैं, इसलिये इन्हें मुख्य समाधि नहीं माना जाता ॥ ८७ उ०–८८ ॥

जाग्रत् अवस्थामें जो पदार्थ-दर्शन है वह भी अविमर्शरूप ही है। तथापि मैं इसका स्पष्टतया वर्णन करता हूँ। मुनिपुत्र! आदरपूर्वक सुनो ॥ ८९ ॥

सबसे पहले उत्पन्न हुआ जो अव्यक्त है वह नास्ति-सामान्यरूप है। 'कुछ भी नहीं है' इस प्रकार उसका भान अत्यन्त अभावरूप ही है ॥९०॥

एषा सुषुप्तिरित्युक्ता जडशक्तिर्भवेच्चितः ।
दर्शने भासमानं च नास्त्याभासपदं यतः ॥ ९१ ॥
अतः सुषुप्तिरेव स्याज्जडदर्शनसञ्ज्ञता ।
समाधौ भासमाना या चितिः सा ब्रह्मरूपिणी ॥ ९२ ॥
भक्षिणी कालदेशानां नास्त्याभासविनाशिनी ।
सर्वथाऽस्तिमयी देवी सुषुप्तिः सा कथं भवेत् ॥ ९३ ॥
तस्मात् सुषुप्तिमात्रेण न भवेद्धि कृतार्थता ।
बोधयामास जनक इत्यष्टावक्रमुक्तिभिः ॥ ९४ ॥

इति श्रीत्रिपुरारहस्ये ज्ञानखण्डे अष्टावक्रीये
षोडशोऽध्यायः ।



---

इसीको सुषुप्ति कहा गया है। यह चेतनकी जडशक्ति है। क्योंकि देखनेके समय यह नास्ति ( अभाव ) प्रतीतिकी भूमि है, इसलिये सुषुप्ति ही जडता-ज्ञानयुक्त मानी गयी है ॥ ९१--९२ पू० ॥

किन्तु समाधिमें भासनेवाली जो चिति है वह ब्रह्मरूपिणी है। वह देश-कालकी मर्यादाको भक्षण कर जानेवाली और नास्ति-प्रतीतिका भी नाश कर देनेवाली है। अतः वह पूर्णतया सत्तास्वरूपिणी देवी सुषुप्ति कैसे हो सकती है ? ॥ ९२ उ०--९३ ॥

इसलिये भला सुषुप्तिमात्रसे कृतकृत्यता कैसे प्राप्त हो सकती है ?" इस प्रकार अनेकों प्रकारकी युक्तियोंसे राजा जनकने अष्टावक्रको बोध कराया ॥ ९४ ॥

षोडश अध्याय समाप्त ।



# सप्तदशोऽध्यायः

श्रुत्वैवं जनकेनोक्तमष्टावक्रः पुनर्नृपम् ।
पप्रच्छ यत्तद्वदामि शृणु भार्गव यत्नतः ॥ १ ॥
राजन् यदुक्तं भवता व्यवहारदशास्वपि ।
सूक्ष्माः समाधयः सन्तीत्येवं तन्त्रे वद स्फुटम् ॥ २ ॥
दशासु कासु ते सन्ति निर्विकल्पचिदात्मकाः ।
एवं तेनाऽनुयुक्तोऽथ प्राह राजा महाशयः ॥ ३ ॥
शृणु ब्रह्मन् प्रवक्ष्यामि व्यवहारे समाधयः ।
प्रियया सम्परिष्वक्तो नव्यया प्रथमं यदा ॥ ४ ॥
तदा न वेद बाह्यं वाप्यान्तरं वा क्षणं नरः ।
तिष्ठेन्न निद्रयाऽऽक्रान्तः स समाधिरुदीरितः ॥ ५ ॥

---

## सप्तदश अध्याय ॥ १७ ॥

### जनक द्वारा साधनक्रम और स्वानुभवका निरूपण,

परशुरामजी ! जनकका यह कथन सुनकर अष्टावक्रजीने राजासे पुनः जो प्रश्न किया वह बताता हूँ, सावधान होकर सुनो ॥ १ ॥

[ अष्टावक्रजीने पूछा ] "राजन् ! आपने जो कहा कि व्यवहारके समय भी सूक्ष्म समाधियाँ हुआ करती हैं, सो यह बात आप मुझसे स्पष्ट करके कहिये ॥ २ ॥

वे निर्विकल्प चित्स्वरूपिणी समाधियाँ किन-किन स्थितियोंमें हुआ करती हैं ?" अष्टावक्रके इस प्रकार प्रश्न करनेपर उदारचेता महाराज जनक कहने लगे—॥ ३ ॥

"ब्रह्मन् ! सुनिये, मैं व्यवहारमें होनेवाली समाधियाँ बतलाता हूँ। पुरुष जिस समय नवीन प्रियतमासे पहली बार गाढ़ आलिंगन प्राप्त करता है उस समय एक क्षणके लिये उसे बाहर या भीतरकी कुछ भी सुधि नहीं रहती और न निद्राके ही वशीभूत होता है। अतः वह समाधि ही कही जाती है ॥ ४-५ ॥

यच्चिराद्वाञ्छितं किञ्चिदलभ्यत्वेन निश्चितम्।
अकस्मात्तस्य संप्राप्तिर्यदा भवति वै मुने॥ ६॥
तदा न वेद बाह्यं वाप्यान्तरं वा क्षणं नरः।
तिष्ठेन्न निद्रयाक्रान्तः स समाधिरुदीरितः॥ ७॥
अतर्कितं व्रजन् क्वापि निर्भयो हृष्टमानसः।
अकस्माद्यदि सम्पश्येद् व्याघ्रादिं मृत्युसम्मितम्॥ ८॥
तदा न वेद बाह्यं वाप्यान्तरं वा क्षणं नरः।
तिष्ठेन्न निद्रयाक्रान्तः स समाधिरुदीरितः॥ ९॥
अतिप्रियं स्वपुत्रादि विज्ञं च गृहकर्मणि।
अरोगिणं यदाऽकस्मात् संश्रृणोति मृतं किल॥ १०॥
तदा न वेद बाह्यं वाप्यान्तरं वा क्षणं नरः।
तिष्ठेन्न निद्रयाक्रान्तः स समाधिरुदीरितः॥ ११॥
अथान्यथापि वक्ष्यामि समाधेः सम्भवं श्रृणु।

---

जिस वस्तुकी चिरकालसे लालसा रही हो और उसे अलभ्य समझ बैठे हों, हे मुने! उसकी जिस समय अकस्मात् प्राप्ति हो जाती है उस समय भी मनुष्यको कुछ देरतक बाहर या भीतरकी सुधि नहीं रहती और न वह निद्राके ही वशीभूत होता है। वह भी समाधि ही कही गयी है॥ ६-७॥

जिस समय मनसे किसी प्रकारकी कल्पना न हो तथा निर्भय और प्रसन्न चित्तसे कहीं जा रहा हो, उसी समय अकस्मात् यदि मार्गमें व्याघ्र आदि कोई कालके समान विकराल जीव दिखायी दे जाय, तब भी एक क्षणके लिये बाहर-भीतरकी कोई सुधि नहीं रहती और न निद्राके ही वशीभूत होता है। उसे भी समाधि ही कहा जाता है॥ ८-९॥

अपना पुत्रादि कोई अत्यन्त प्रिय हो, जो नीरोग और गृहकार्योंमें भी अत्यन्त कुशल हो, उसके विषयमें यदि अकस्मात् सुन लिया जाय कि वह मर गया, तो उस समय भी मनुष्यको एक क्षणके लिये बाहर-भीतरकी कुछ भी सुधि नहीं रहती और न वह निद्रासे ही आक्रान्त होता है। उसे भी समाधि ही कहा जाता है॥ १०-११॥

इनके सिवा समाधिकी अन्य स्थितियाँ भी बतलाता हूँ, श्रवण

जाग्रत्स्वप्नसुषुप्तीनां मध्ये सन्ति समाधयः ॥ १२ ॥
दूरे किञ्चित् पश्यतस्तु बुद्ध्या चैकाग्रया मुने ।
मनो दीर्घात्मतां याति जलूकेव तृणालिषु ॥ १३ ॥
देहे देहाभासमयं भावे भावात्मकं तथा ।
मध्ये तन्निर्विकल्पाख्यं मनो लक्षय सर्वदा ॥ १४ ॥
बहुना किमिहोक्तेन शृणु सूक्ष्मविमर्शनम् ।
व्यवहारे न कस्यापि ज्ञानमेकन्तु भासते ॥ १५ ॥
खण्डज्ञानसमूहात्मा व्यवहारोऽयमाततः ।
अत एव वर्णयन्ति तैर्थिकाः सर्व एव हि ॥ १६ ॥
आत्मानं बुद्धिमपि वा क्षणभेदविभेदितम् ।
तदन्तरक्षणौघेषु निर्विकल्पदशा स्थिता ॥ १७ ॥
कहोलात्मज जानीहि जानतां तु प्रतिक्षणम् ।
समाधिरस्ति चान्यस्य समाधिः शशशृङ्गवत् ॥ १८ ॥

---

करो। जाग्रत्, स्वप्न और सुषुप्तिके मध्यमें जो सन्धि-स्थान हैं उनमें भी समाधियाँ रहती हैं ॥ १२ ॥

मुने ! जब एकाग्र चित्तसे कोई दूरकी वस्तु देखी जाती है तो घासपर चलनेवाली जोंकके समान मन भी लम्बा हो जाता है। इसी प्रकार वह शरीरमें रहते समय शरीराकार तथा अन्य किसी भावमें रहनेपर तदाकार हो जाता है। किन्तु किसी भावमें न जाकर बीचमें रहता है तो मनको सर्वदा निर्विकल्प पाओगे ॥ १३–१४ ॥

हे सूक्ष्मदर्शिन् ! इस विषयमें अधिक क्या कहा जाय; सुनो। व्यवहारके समय किसीको भी सर्वदा एक ही ज्ञान तो भासता नहीं है। यह विस्तृत व्यवहार खण्ड-खण्ड ज्ञानोंका समूह ही तो है। अतः सभी मतवादी आचार्य आत्मा और बुद्धिको भी क्षण-क्षणमें भिन्न-भिन्न बताते हैं। इन समस्त क्षणोंके बीचमें जो क्षणिक अवकाश रहता है उसमें निर्विकल्प स्थिति रहती है ॥ १५–१७ ॥

अष्टावक्र ! याद रखो, जिन्हें समाधिके स्वरूपका ज्ञान है उनके लिये तो प्रत्येक क्षणमें समाधि रहती है; नहीं तो दूसरे पुरुषोंके लिये तो समाधि खरगोशके सींगकी तरह है ही नहीं" ॥ १८ ॥

जनकोक्तमिति श्रुत्वा भूयः पप्रच्छ स द्विजः।
राजन्नेवं व्यवहृतौ समाधिर्निर्विकल्पकः॥ १९॥
सर्वेषामस्ति यदि चेत्तत् कुतः संसृतिर्भवेत्।
सुषुप्तौ दर्शने चापि जडाव्यक्तविभासतः॥ २०॥
पुरुषार्थसाधनत्वं समाधिस्त्वविकल्पकः।
शुद्धसंविद्विभासात्मा तद्भूयः संसृतिः कथम्॥ २१॥
एतदेव हि विज्ञानमज्ञानकुलनाशनम्।
निर्विकल्पसमाध्याख्यं यन्निःश्रेयसकारणम्॥ २२॥
एतन्मे शंस राजेन्द्र सर्वसंशयनाशनम्।
इत्यापृष्टो महीपालः प्राह तं मुनिपुङ्गवम्॥ २३॥
शृणु ब्रह्मन् प्रवक्ष्यामि रहस्यं परमन्त्विदम्।
अज्ञानात् संसृतिरियं प्रवृत्ताऽनादिकालतः॥ २४॥
सुखदुःखावभासानां प्रवाहात्मतया स्थिता।
स्वप्नवत् सन्तता सर्वैः सर्वदा ह्यनुभूयते॥ २५॥

---

जनकका ऐसा कथन सुनकर अष्टावक्रने पुनः पूछा, "राजन्! इस प्रकार व्यवहारमें यदि सभीको निर्विकल्प समाधि होती रहती है तो यह संसार कैसे चलता रहता है?॥ १९-२० पू०॥

ज्ञानात्मक वस्तुओंके दर्शन और सुषुप्तिमें तो घटादि जड पदार्थों और अव्यक्तका भाव होता है; इसलिये वे तो मोक्षरूप पुरुषार्थके साधन नहीं हो सकते। तथापि निर्विकल्प समाधि तो शुद्ध चेतनका ही अनुभव है। फिर यह संसारचक्र कैसे चल रहा है?॥ २० उ०-२१॥

और जिसका नाम निर्विकल्प समाधि है वही अज्ञान-परम्परा-का नाश करनेवाला तथा निःश्रेयस (मोक्ष) का कारण विशुद्ध ज्ञान है। [फिर यह संसार क्यों?]॥ २२॥

राजेश्वर! सम्पूर्ण संशयोंको नष्ट करनेवाला यह रहस्य मुझे समझाइये।" इस प्रकार पूछे जानेपर राजाने उन मुनिश्रेष्ठसे कहा—॥ २३॥

"ब्रह्मन्! सुनिये, मैं आपको यह अत्यन्त गूढ रहस्य समझाता हूँ। यह संसार अज्ञानके कारण अनादि कालसे चला आ रहा है॥ २४॥

यह सुख-दुःखमयी प्रतीतियोंमें प्रवाहरूपसे स्थित है और सब जीव स्वप्नके समान सर्वदा निरन्तर इसका अनुभव करते हैं॥ २५॥

निवृत्तिस्तस्य तु ज्ञानादेवेति प्रविभावितम् ।
तज्ज्ञानं सविकल्पं स्यादज्ञानस्य प्रबाधनम् ॥ २६ ॥
निर्विकल्पकविज्ञानादज्ञानं न निवर्त्तते ।
निर्विकल्पकविज्ञानं केनचिन्न विरुध्यते ॥ २७ ॥
निर्विकल्पकविज्ञानं सविकल्पसमाश्रयम् ।
विचित्रचित्राभासानां भित्तिवत् सुव्यवस्थितम् ॥ २८ ॥
निर्विकल्पं ज्ञानमिति केवलं ज्ञानमुच्यते ।
तत्रैव हि विकल्पानामुल्लेखात् सविकल्पकम् ॥ २९ ॥
अज्ञानं सविकल्पाख्यज्ञानमेव न चेतरत् ।
तदनेकविधं कार्यकारणात्मतया स्थितम् ॥ ३० ॥
कारणं स्वात्मपूर्णत्वाख्यातिरूपमुदीरितम् ।
चिदात्मा पूर्ण एव स्यादवच्छेदविवर्जनात् ॥ ३१ ॥
अवच्छेदनहेतूनां कालादीनां हि साधकः ।

---

इसकी निवृत्ति केवल ज्ञानसे ही मानी गयी है। वह अज्ञानकी निवृत्ति करनेवाला ज्ञान सविकल्प होना चाहिये ॥ २६ ॥

निर्विकल्प ज्ञानसे अज्ञानकी निवृत्ति नहीं होती, क्योंकि निर्विकल्प ज्ञानका किसीसे विरोध नहीं होता ॥ २७ ॥

जिस प्रकार तरह-तरहके चित्रोंकी आश्रय भित्ति होती है उसी प्रकार निर्विकल्प विज्ञान तो सम्पूर्ण विकल्पोंके आश्रय रूपसे स्थित है ॥२८॥

निर्विकल्प ज्ञान ही 'केवल ज्ञान' ( शुद्ध ज्ञान ) कहा जाता है और उसीमें जब विकल्पोंका उदय होता है तब वह सविकल्प हो जाता है ॥

अज्ञान भी सविकल्प कहलानेवाला ज्ञान ही है, और कुछ नहीं। वह कार्य-कारण भावसे अनेक रूपोंमें स्थित है ॥ ३० ॥

अपने आत्माकी पूर्णताका भान न होना ही कारण अज्ञान कहा गया है। चिदात्मा तो पूर्ण ही है, क्योंकि उसकी कोई सीमा नहीं है, प्रत्युत वह तो सीमाके हेतुभूत कालादिको भी सिद्ध करनेवाला है। [ अर्थात् सीमा या अवच्छेदके हेतु जो देश, काल और वस्तु हैं उनकी सत्ता तो चेतनके आश्रित ही भासती है, फिर वे उसके अवच्छेदक कैसे हो सकते हैं ? ] ॥ ३१–३२ पू० ॥

तथाविधात्मनः ख्यातिरपूर्णत्वेन या स्थिता ॥ ३२ ॥
अत्राधुनास्मीतिरूपा मूलाज्ञानं हि सा भवेत्।
तस्यैवं पल्लवप्रायं देहात्मत्वादिभासनम् ॥ ३३ ॥
अज्ञानस्य निवृत्त्यन्तं संसारो न निवर्त्तते।
पूर्णात्मविज्ञानमृते त्वज्ञानं नातिवर्त्तते ॥ ३४ ॥
तच्च पूर्णात्मविज्ञानं द्विविधं सुव्यवस्थितम्।
परोक्षमपरोक्षञ्च परोक्षं गुरुशास्त्रतः ॥ ३५ ॥
तत् साक्षात् पुरुषार्थस्य न कारणमिति स्थितम्।
यादृशं ते भवेज्ज्ञानं शास्त्रश्रुतिसमुद्भवम् ॥ ३६ ॥
श्रद्धामात्राभ्युपगतं फलदं न प्रचक्षते।
अपरोक्षं हि विज्ञानं समाधिपरिपाकजम् ॥ ३७ ॥
सप्रपञ्चाज्ञाननाशक्षमं शुभफलावहम्।

---

इस प्रकारके आत्माका जो 'उस समय मैं यहाँ हूँ' इस प्रकार अपूर्ण-रूपसे भान होना है वही मूल (कारण) अज्ञान है। देहात्मत्वादि[1] रूपसे भासना उसीका कार्य है ॥ ३२ उ०–३३ ॥

जबतक अज्ञानकी निवृत्ति नहीं होती तबतक संसारका अन्त नहीं होता और आत्माको पूर्णताका ज्ञान हुए बिना अज्ञानकी निवृत्ति नहीं होती ॥ ३४ ॥

वह आत्माकी पूर्णताका ज्ञान दो प्रकारका है—परोक्ष और अपरोक्ष। इनमें परोक्ष ज्ञान तो गुरु या शास्त्रसे होता है। परन्तु वह मोक्षरूप पुरुषार्थका साक्षात् साधन नहीं है—यह बात निश्चित है ॥ ३५–३६ पू० ॥

जैसा शास्त्र और श्रुतिसे उत्पन्न हुआ तुम्हारा ज्ञान है, जो केवल श्रद्धासे ही मान लिया गया है, वह मोक्षरूप फल देनेवाला नहीं कहा गया ॥ ३६ उ०–३७ पू० ॥

अपरोक्ष ज्ञान तो समाधिका परिपाक होने पर उत्पन्न होता है। तथा वही प्रपञ्चसहित अज्ञानका नाश करनेमें समर्थ और मोक्षरूप शुभ फल

---

१. देहके धर्म स्थूलत्व गौरत्वादिको अपनेमें आरोपित करके 'मैं मोटा हूँ' 'मैं गोरा' इत्यादि रूपसे भासना।

समाधिर्ज्ञानपूर्वस्तु विज्ञानं जनयेत् खलु ॥ ३८ ॥
तस्मादज्ञानिनां नार्थः समाधौ सम्भवत्यपि ।
यथाऽविदितमाणिक्यः पश्यन् कोशगृहे मणिम् ॥ ३९ ॥
न जानाति यथान्यस्तु श्रुतज्ञातमणिः क्वचित् ।
दृष्ट्वा प्रत्यभिजानाति तत्परो मणिमञ्जसा ॥ ४० ॥
अतः परः श्रुतमपि भूयः पश्यन् मणिं क्वचित् ।
न विजानाति तदिह ब्रह्मन् सुनिपुणोऽपि सन् ॥ ४१ ॥
तथा मूढा न विन्दन्ति फलं विज्ञानसंश्रयम् ।
अज्ञातत्वात् पण्डितास्तु श्रुतज्ञानयुता अपि ॥ ४२ ॥
अतत्परत्वहेतोस्तु न विजानन्ति सर्वथा ।
यथा हि तारकां पश्यन्नपि जानाति न क्वचित् ॥ ४३ ॥
मूढः श्रुतज्ञानहीनः श्रुतज्ञानयुतोऽपि वै ।

---

देनेवाला होता है। जो समाधि ज्ञानपूर्वक होती है निश्चय वही अपरोक्ष ज्ञान उत्पन्न कर सकती है ॥ ३७ उ०–३८ ॥

अतः व्यवहारकालमें अज्ञानियोंको समाधि होते रहनेपर भी उनसे मोक्षरूप पुरुषार्थकी प्राप्ति नहीं होती। जिस प्रकार मणिके विषयमें कुछ भी न जाननेवाला पुरुष खजानेमें मणिको देखनेपर पहचान नहीं सकता, किन्तु जिसने सुनकर मणिकी जानकारी प्राप्त कर ली है और उसकी खोजमें लगा हुआ है, वह उसे देखनेपर सुगमतासे ही पहचान लेता है ॥ ३९–४० ॥

किन्तु ब्रह्मन्! जिसे उसकी खोज नहीं है उसने भले ही मणिके विषयमें सुन रखा हो और स्वयं भी बड़ा चतुर हो, तो भी मणिको देखनेपर उसे पहचान नहीं सकता ॥ ४१ ॥

उसी प्रकार अज्ञानी पुरुषोंको तो परिचय न होनेके कारण [ व्यवहारमें समाधि होते रहनेपर भी ] तत्त्वज्ञानसे होनेवाला फल प्राप्त नहीं होता। और जो पण्डित हैं, वे श्रवणजनित ज्ञानसे सम्पन्न होनेपर भी, उसकी खोजमें लगे न होनेके कारण उसे ठीक-ठीक नहीं जान पाते ॥ ४२–४३ पू० ॥

[ यह बात ऐसी ही है ] जैसे आकाशमें तारेको देखनेपर भी

पश्यन्नपि च नो वेत्ति तत्परत्वविवर्जनात् ॥ ४४ ॥
यस्तु श्रुत्वा शुक्रतारां दिगाकारादिलक्षणैः ।
मया ज्ञेयं सर्वथेति तत्परो बुद्धिमान् नरः ॥ ४५ ॥
एकाग्रमानसः पश्यन् प्रत्यभिज्ञास्यति स्फुटम् ।
एवमज्ञानतो मूढाश्चान्ये तात्पर्यवर्जनात् ॥ ४६ ॥
न विजानन्ति स्वात्मानं ब्रह्मन् सत्सु समाधिषु ।
भिक्षामटति दुर्दैवाद् यथा वै विस्मृताकरः ॥ ४७ ॥
तस्मादेता दशाः सर्वाः समाधीनां निरर्थकाः ।
अत एव शिशूनां हि सर्वदा निर्विकल्पकम् ॥ ४८ ॥
न फलं साधयेद् ब्रह्मन्नज्ञानस्यानिवृत्तितः ।

---

अज्ञानी तो श्रवणजनित ज्ञानसे हीन होनेके कारण नहीं पहचान पाता। और जिसे श्रवणजनित ज्ञान है, उसमें उसे देखने की उत्कण्ठा न होनेके कारण, वह भले ही उसे देखता रहे परन्तु पहचान नहीं सकता ॥ ४३ उ०-४४ ॥

जिसने शुक्र तारेके विषयमें 'वह अमुक दिशामें रहता है और उसका ऐसा आकार है' इत्यादि लक्षणोंसे सुन रखा है और जिसे ऐसी उत्कण्ठा भी है कि मैं उसे अपरोक्ष रूपसे जानूँ, वह बुद्धिमान् पुरुष ही एकाग्रचित्तसे देखनेपर उसे स्पष्टरूपसे जान सकेगा [ अन्य नहीं ] ॥ ४५--४६ पू० ॥

ब्रह्मन् ! इसी प्रकार 'समाधियोंके होते रहनेपर भी अज्ञानी तो अज्ञानके कारण और दूसरे लोग तत्परता न होनेके कारण अपने आत्माको नहीं जान पाते, जिस प्रकार दुर्भाग्यवश घरमें गड़े खजानेका पता न होनेके कारण कोई पुरुष भीख माँगता फिरे ॥ ४६ उ०--४७ ॥

इसलिये समाधिकी ये सब दशाएँ निरर्थक ही रहती हैं। इसीसे शिशुओंको यद्यपि सर्वदा निर्विकल्प स्थिति ही रहती है तथापि उनके अज्ञानकी निवृत्ति न होनेके कारण उन्हें उसका मोक्षरूप फल प्राप्त नहीं होता ॥ ४८--४९ पू० ॥

प्रत्यभिज्ञात्मकं यत्तु ज्ञानं स्यात् सविकल्पकम् ॥ ४९ ॥
तदेव संसारमूलमज्ञानं विनिवर्त्तयेत् ।
अनेकजन्मसुकृतैः सन्तुष्टा स्वात्मदेवता ॥ ५० ॥
यदा तदा मुमुक्षुत्वं नान्यदा कल्पकोटिभिः ।
चेतनत्वं जन्मवत्सु परमं दुर्लभं भवेत् ॥ ५१ ॥
सुदुर्लभं तेष्वपि च मानुषं जन्म सर्वथा ।
तत्रापि सूक्ष्मबुद्धित्वमत्यन्तं हि सुदुर्लभम् ॥ ५२ ॥
पश्य ब्रह्मन् स्थावराणां शतांशेनापि सम्मितम् ।
न दृश्यते जङ्गमं वै तेषामपि शतांशतः ॥ ५३ ॥
समं नास्ति मनुष्यत्वं तत्रापि परिभावय ।
पशुतुल्याः प्रदृश्यन्ते मनुष्याणां हि कोटयः ॥ ५४ ॥
ये न जानन्ति सदसत् पुण्यं वा पापमेव वा ।
अन्येऽपि कोटिशो मर्त्याः प्रवृत्ताः कामनापराः ॥ ५५ ॥

---

जो ज्ञान प्रत्यभिज्ञात्मक[1] और सविकल्प होता है वही संसारके हेतुभूत अज्ञानकी निवृत्ति कर सकता है ॥ ४६ उ०--५० पू० ॥

जब अनेक जन्मोंमें किये हुए शुभ कर्मों द्वारा आत्मदेव प्रसन्न होते हैं तब मनुष्यको मोक्षकी इच्छा होती है, नहीं तो करोड़ों कल्पोंमें भी ऐसा सुअवसर प्राप्त नहीं होता ॥ ५० उ०--५१ पू० ॥

संसारमें जन्म लेनेवालोंमें चेतन प्राणी होना अत्यन्त कठिन है। उनमें भी मनुष्य जन्म पाना तो सभी प्रकारसे बहुत कठिन है। तथा मनुष्योंमें भी सूक्ष्मबुद्धि युक्त होना तो बहुत ही कठिन है ॥५१ उ०--५२॥

ब्रह्मन् ! देखो, स्थावरोंकी अपेक्षा जंगम ( चलने-फिरनेवाले ) जीव सौवें अंश भी दिखायी नहीं देते। मनुष्य उनके सौवें अंशके बराबर भी नहीं हैं। उनमें भी करोड़ों मनुष्य पशुओंके समान दिखायी देते हैं, जिन्हें सत्य-असत्य अथवा पुण्य-पापका भी कोई ज्ञान नहीं है ॥ ५३--५५ पू० ॥

उनके अतिरिक्त और भी करोड़ों मनुष्य कामनाओंके पीछे लगकर

---

१. पूर्व श्रुतका साक्षात् परिचय करानेवाला।

गतागतं रोचयन्ते पाण्डित्याभासगर्विताः।
एवंविधजनानां तु केऽप्यन्ये बुद्धिमद्विधाः॥ ५६॥
मालिन्यशेषचित्तास्तेऽप्यद्वैतपदनास्तिकाः।
भगवन्माययाच्छन्नमद्वैतं परमं पदम्॥ ५७॥
कथं सर्वैः समासाद्यं मायान्धैर्मन्दभाग्यकैः।
मायान्धानां तत्पदं तु न बुद्धिमुपरोहति॥ ५८॥
अन्ये दुर्भागधेयास्ते बुद्ध्यारूढमपीह ये।
वृथाभिनिविशन्ति भूयोऽपह्नुवन्ति कुकल्पनैः॥ ५९॥
अहो भगवती माया पश्यन्तोऽपि महत्पदम्।
चिन्तामणिं हस्तगतं त्यजन्ति हि कुकल्पनैः॥ ६०॥

---

प्रवृत्तिमार्गमें जुटे हुए हैं। अपनी पण्डिताईके भ्रमसे गर्वित रहनेके कारण उन्हें स्वर्गादि अनित्य फलोंमें ही रुचि होती है॥ ५५ उ०-५६ पू०॥

इस प्रकारके लोगोंमें भी कुछ ऐसे होते हैं जिन्हें बुद्धिमान् कहा जा सकता है। किन्तु उसके चित्तमें मलदोषका अंश शेष रहनेके कारण अद्वैत पदमें उनकी भी आस्था नहीं होती॥ ५६ उ०-५७ पू०॥

यह अद्वैत परमपद तो भगवान्‌की मायासे ढका हुआ है। अतः जो मन्दभाग्य पुरुष मायासे अन्धे रहते हैं उन सबकी इसतक कैसे पहुँच हो सकती है? इसीसे मायामुग्ध पुरुषोंकी बुद्धिमें वह पद नहीं आ सकता॥ ५७ उ०-५८॥

कोई ऐसे अभागे होते हैं कि उनकी बुद्धिमें आ जानेपर भी वे वृथा आग्रहों[1]में फँस कर तरह-तरहकी कुकल्पनाएँ[2] करके उससे हाथ धो बैठते हैं॥ ५९॥

अहो! भगवान्‌की माया कैसी प्रबल है कि इस महान् पदको देख लेनेपर भी तरह-तरहकी कल्पनाएँ करके इस हाथमें आयी हुई चिन्तामणि[3]को फेंक देते हैं॥ ६०॥

---

१. यह दृश्य प्रपञ्च कैसे मिथ्या हो सकता है—इत्यादि आग्रहोंमें।

२. विषयके बिना तो कोई ज्ञान हो ही नहीं सकता, अतः ये घटादिविषय सत्य हैं—इत्यादि कुतर्क करके।

३. अद्वैतात्मबोध सम्पूर्ण कामनाओंकी शान्ति कर देनेके समान है। परन्तु दुराग्रह और कुतर्कके कारण उसे काँच समझकर फेंक देते हैं।

येषां समाराधनेन तुष्टा सा स्वात्मदेवता ।
ते मायया विनिर्मुक्ताः सुतर्काः श्रद्धया युताः ॥ ६१ ॥
पराद्वये समाश्वस्ताः प्राप्नुवन्ति परं पदम् ।
तत्क्रमं तेऽभिधास्यामि ब्रह्मन् संशृणु संयतः ॥ ६२ ॥
अनन्तजन्मसुकृतैर्देवताभक्तिराप्यते ।
तया संराध्य सुचिरं तत्प्रसादात्ततः परम् ॥ ६३ ॥
वैरस्यं भोगवृन्देषु तत्परत्वञ्च प्राप्नुयात् ।
वैराग्यतत्परत्वाभ्यां श्रद्धया चापि सङ्गतः ॥ ६४ ॥
सद्गुरुं प्राप्य तत्प्रोक्त्या वेत्त्यद्वैतं परं पदम् ।
एतज्ज्ञानं परोक्षं वै ह्यस्त्यद्वैतमितीह यत् ॥ ६५ ॥
ततो विचारयेत् सम्यगद्वैतं स्वात्मदैवतम् ।
उपपाद्य सुतर्कैस्तु संशयांस्तेन नाशयेत् ॥ ६६ ॥

---

जिन सत्पुरुषोंकी आराधनासे वह आत्मदेव प्रसन्न हो जाते हैं वे मायासे छूटकर शास्त्रानुसारी तर्क और श्रद्धासे सम्पन्न होते हैं तथा उस परम अद्वैत पदमें परिनिष्ठित होकर उसे प्राप्त कर लेते हैं ॥ ६१–६२ पू० ॥

ब्रह्मन्! मैं उस पदकी प्राप्तिका क्रम बताता हूँ, एकाग्रचित्त होकर सुनो। अनन्त जन्मोंके पुण्य होनेपर तो इष्टदेवकी भक्ति प्राप्त होती है। उस भक्तिके द्वारा इष्टदेवकी चिरकालतक आराधना करके फिर उन्हींकी कृपासे भोगोंमें अरुचि और उस पदको प्राप्त करनेकी उत्कण्ठा प्राप्त होती है ॥ ६२ उ०–६४ पू० ॥

वैराग्य, तत्परता और श्रद्धासे सम्पन्न होकर साधक सद्गुरुकी शरणमें जाता है और उनके उपदेशसे उस अद्वैत परमपदका ज्ञान प्राप्त करता है। यह ज्ञान परोक्ष ही होता है, क्योंकि इससे केवल इतना विश्वास हो जाता है कि 'अद्वैत है' ॥ ६४ उ०–६५ ॥

फिर अपने अद्वैत आत्मदेवका अच्छी तरह विचार करना चाहिये और सत्तर्कोंके द्वारा उसका निश्चय करके संशयोंकी निवृत्ति करनी चाहिये ॥ ६६ ॥

अथ निश्चितमात्माख्यतत्त्वमद्वयमादरात् ।
अनुध्यायेदापरोक्षं हठवृत्त्यापि यत्नतः ॥ ६७ ॥
ततो विकल्पविषयीकृत्य ध्यातं परं पदम् ।
संसारमूलमज्ञानं नाशयेन्नात्र संशयः ॥ ६८ ॥
पक्कध्याने निर्विकल्पे समाध्याख्ये परं पदम् ।
आसाद्य पश्चात् संस्मृत्य प्रत्यभिज्ञानवान् भवेत् ॥ ६९ ॥
सोऽद्वैतात्माऽहमस्मीति त्वपरोक्षविकल्पतः ।
संसारमूलमज्ञानं साङ्गं नाशयति द्रुतम् ॥ ७० ॥
ध्यानस्य परिपाको हि विकल्पपरिवर्जनम् ।
विकल्पो विविधख्यातिरेकधा निर्विकल्पकः ॥ ७१ ॥
अन्यानुल्लेखमात्रेण विकल्पो वर्जितो भवेत् ।
विकल्पे वर्जिते पश्चान्निर्विकल्पं स्वतः स्थितम् ॥ ७२ ॥

---

इस प्रकार निश्चित हुए अद्वय आत्मतत्त्वका आदरपूर्वक निरन्तर अपरोक्ष साक्षात्कार होनेतक निदिध्यासन करना चाहिये। ऐसा प्रयत्नपूर्वक बलात्कार करता रहे ॥ ६७ ॥

फिर तो 'वह परमपद मैं ही हूँ' ऐसे विकल्प (प्रत्यभिज्ञा) को रखकर ध्यान किये जानेपर वह परमपद संसारके मूल कारण अज्ञानका नाश कर ही देगा—इसमें सन्देह नहीं ॥ ६८ ॥

निर्विकल्प समाधि रूपसे ध्यानका परिपाक होनेपर उस पदकी प्राप्ति होगी। फिर उसीका स्मरण रखते हुए 'मैं वही हूँ' ऐसी प्रत्यभिज्ञासे युक्त रहे ॥ ६९ ॥

वह 'अद्वैत आत्मा मैं हूँ' ऐसा अपरोक्ष विकल्प रहनेसे वह तत्त्वज्ञान तत्काल ही संसारके मूल अज्ञानको उसके अंगोंके सहित नष्ट कर देता है ॥ ७० ॥

विकल्पका न रहना ही ध्यानका परिपाक है। विकल्प अनेक प्रकारके ज्ञानको कहते हैं और निर्विकल्प स्थिति एकरूप होती है ॥ ७१ ॥

आत्मासे भिन्न किसी अन्य वस्तुका स्फुरण न होनेसे ही विकल्पकी निवृत्ति हो जाती है। और विकल्पके न रहनेपर फिर निर्विकल्पता स्वतः ही रह जाती है ॥ ७२ ॥

चित्रे विमृष्टे यद्वत्तु शुद्धा भित्तिर्हि संस्थिता ।
सम्पादनं शुद्धभित्तेश्चित्रसम्मार्ष्टिरेव हि ॥ ७३ ॥
एवं विकल्पस्यापोहे निर्विकल्पं मनः स्वतः ।
निर्विकल्पात्मसम्पत्तिर्विकल्पत्याग एव हि ॥ ७४ ॥
नातोऽधिकं किञ्चिदस्ति पदं प्राप्यं हि पावनम् ।
अत्र मुह्यन्ति विबुधा अपि मायामहित्वतः ॥ ७५ ॥
सुबुद्धानां क्षणेनैव पदमेतद्धि लक्षितम् ।
त्रिधाऽधिकारिणो ब्रह्मन्नुत्तमाधममध्यमाः ॥ ७६ ॥
उत्तमाः सकृदादेशकाले बुद्ध्यन्ति तत्पदम् ।
विचारो ध्यानमपि च श्रुतिकालसमं भवेत् ॥ ७७ ॥
उत्तमानां न हि क्लेशः प्राप्तौ तस्य पदस्य हि ।
अहं पुरा निदाघस्य रात्रौ ज्योत्स्नासुमण्डिते ॥ ७८ ॥
प्रियया सम्परिष्वक्तो विकसद्वाटिकाङ्गणे ।

---

जिस प्रकार चित्रके मिट जानेपर स्वच्छ भीत ही रह जाती है । अतः चित्रको मिटा देना ही स्वच्छ भीत तैयार करना है ॥ ७३ ॥

इसी प्रकार विकल्पके निवृत्त होनेपर मन स्वतः निर्विकल्प हो जाता है । अतः विकल्पका त्याग ही निर्विकल्प आत्माकी उपलब्धि है ॥७४॥

इससे अधिक और कोई पवित्र पद प्राप्त करने योग्य नहीं है । किन्तु मायाकी महिमासे इसमें बड़े बुद्धिमान् भी भ्रमित हो जाते हैं ॥ ७४ ॥

शुद्ध बुद्धिवाले पुरुषोंको तो एक क्षणमें ही इस पदका साक्षात्कार हो जाता है । ब्रह्मन् ! इसके अधिकारी तीन प्रकारके होते हैं—उत्तम, मध्यम और अधम ॥ ७६ ॥

उत्तम तो एकबार बतलाने पर ही उस पदको समझ जाते हैं । उन्हें श्रवणके समय ही उसके विचार ( मनन ) और ध्यान ( निदिध्यासन ) भी हो जाते हैं । उस पदकी प्राप्तिमें उत्तम अधिकारियोंको कुछ भी कठिनता नहीं होती ॥ ७७–७८ पू० ॥

पुरानी बात है । गर्मीके दिन थे । रात्रिका समय था । भूतलमें चाँदनी छिटक रही थी । मैं एक हरे-भरे बगीचेके आँगनमें बहुमूल्य

परार्ध्यशयनासीनो मदिरामदघूर्णितः ॥ ७९ ॥
अश्रौषं खे सिद्धगणवचनं मधुपेशलम् ।
अद्वैतत्वाश्रितं चैव तत्काले ह्यविदं पदम् ॥ ८० ॥
विज्ञातं तद्विचारेण ध्यानेनापि तदेव हि ।
एवमर्द्धमुहूर्त्तेन ज्ञात्वा तत्पावनं पदम् ॥ ८१ ॥
मुहूर्त्तमभवं भूयस्तत्समाहितमानसः ।
परमानन्दवाराशिपरिमग्नो ह्यशेषतः ॥ ८२ ॥
अथ स्मृतिं समासाद्य विचारपरमोऽभवम् ।
अहोऽद्भुतपदं ह्येतदानन्दामृतनिर्भरम् ॥ ८३ ॥
अपूर्वमासादितं मे भूयस्तत् संविशाम्यहम् ।
नैतस्य लेशमात्रं स्यादैन्द्रादिसुखमप्यलम् ॥ ८४ ॥
आब्रह्म सुखमेतस्य लेशतोऽपि न सम्मितम् ।
अद्यावधि व्यर्थ एष कालो मे ह्यतिवाहितः ॥ ८५ ॥

---

सेजपर बैठा था । मेरी प्रियतमाने मुझे आलिंगित किया हुआ था और मेरे नेत्र मदिराके मदसे चंचल हो रहे थे । इसी समय मैंने आकाशमें सिद्धगणोंके मधुके समान मधुर शब्द सुने । वे अद्वैततत्त्वका निरूपण करनेवाले थे । बस, उसी समय मुझे उस परमपदका ज्ञान हो गया ॥ ७८ उ०-८० ॥

उसी समय विचार और ध्यानके द्वारा भी मैंने उसे जान लिया । इस प्रकार आधे मुहूर्त्तमें ही उस पवित्र पदको जानकर मैं एक मुहूर्त्ततक उसीमें समाहित रहा और पूर्णतया परमानन्द समुद्रमें निमग्न हो गया ॥ ८१-८२ ॥

फिर सावधान होनेपर मैं इस प्रकार विचार करने लगा—'अहो ! यह पद तो बड़ा ही विचित्र है । यह तो आनन्दामृतसे लबालब भरपूर है ॥ ८३ ॥

आज मुझे यह अभूतपूर्व स्थान मिला है । मैं पुनः उसीमें प्रवेश करता हूँ । इन्द्रादि महत्पदोंके सुख तो इसके लेशमात्र भी नहीं हैं ॥ ८४ ॥

ब्रह्मलोकतकका सुख इसके कणमात्रसे भी तुलना नहीं कर सकता । आज तक तो मैंने वृथा ही अपना समय नष्ट किया ॥ ८५ ॥

अविदित्वा स्वं निधानं चिन्तामणिगणान्वितम् ।
यथा भिक्षामटति वै मुष्टिपिष्टग्रलिप्सया ॥ ८६ ॥
अहो लोकास्तथा स्वात्मानन्दाज्ञानविमोहिताः ;
बाह्यं सुखं लेशमात्रं प्राप्नुवन्ति महाश्रमैः ॥ ८७ ॥
तदलं मे वृथा बाह्यसुखलेशपरिश्रमात् ।
अनन्तानन्दसन्दोहतत्परः स्यां हि सर्वदा ॥ ८८ ॥
अलमेतेन बाह्येन व्यवहारेण मे किमु ।
पिष्टपेषणकल्पेन चोपालम्भपदेन वै ॥ ८९ ॥
तानि भोज्यानि तान्येव माल्यानि शयनानि च ।
भूषणानि विचित्राणि योषित्सम्भोगकाश्च ते ॥ ९० ॥
चिरपर्युषितप्रायाण्यपि संसेव्यतः पुनः ।
गतानुगतिकत्वान्मे जुगुप्सा न हि जायते ॥ ९१ ॥
इति निश्चित्य भूयोऽहं यावदन्तर्मुखोद्यतः ।

---

जैसे कोई चिन्तामणियोंसे भरे हुए अपने खजानेको न जाननेके कारण मुट्ठीभर मिट्टी प्राप्त करनेकी लालसासे भीख माँगता फिरे ॥८६॥

हाय ! ये लोग इसी प्रकार अपने आत्मानन्द को न जाननेके कारण भ्रमित हो रहे हैं और बड़ा भारी परिश्रम करनेपर लेशमात्र बाह्य सुख प्राप्त कर पाते हैं ॥ ८७ ॥

बश, अब मुझे इस बाह्य सुखलेशके लिये परिश्रम करनेकी कोई आवश्यकता नहीं हैं। मैं तो सर्वदा इस अनन्त आनन्द समूहमें ही निमग्न रहा करूँगा ॥ ८८ ॥

अब इस बाह्य व्यवहारसे भी मुझे क्या लेना है। यह पिसे हुएको पीसनेके समान और निन्द[illegible] स्थान ही तो है ॥ ८९ ॥

नित्य वे ही भोज्य पदार्थ हैं, वे ही मालाएँ और सेजें हैं तथा वे ही तरह-तरहके आभूषण और स्त्री-सम्भोगादि हैं ॥ ९० ॥

चिरकालसे सेवन करते-करते यद्यपि ये उच्छिष्ट जैसे हो गये हैं, फिर भी इन्हींको सेवन करते रहते हैं। भेड़चालकी तरह परम्परासे ऐसा ही होता रहा है, इसलिये इनमें घृणा भी नहीं होती ॥ ९१ ॥

ऐसा निश्चय करके मैं ज्यों ही पुनः अन्तर्मुख होने लगा कि

तावदन्यो विमर्शो मां सुशुभः प्रत्युपस्थितः ॥ ९२ ॥
अहो मे चित्तमोहोऽयं किं मामेवमुपस्थितः।
आनन्दपरिपूर्णात्मा स एवाहं स्थितोऽपि सन् ॥ ९३ ॥
भूयः किं कर्तुमिच्छामि प्राप्तव्यं वाऽपि किं मया।
किमप्राप्तं मया कुत्र कदा वा प्राप्यते कथम् ॥ ९४ ॥
अप्राप्तस्यापि सम्प्राप्तिः कथं सत्या हि सम्भवेत्।
अहोऽनन्तचिदानन्दरूपे मे स्यात् कथं क्रिया ॥ ९५ ॥
देहेन्द्रियान्तःकरणान्यपि स्वप्नसमानि वै।
ममैव तानि सर्वाणि त्वखण्डैकचिदात्मनः ॥ ९६ ॥
तत्रैकमन्तःकरणं निरुध्यापि च किं भवेत्।
अन्यान्यप्यनिरुद्धानि मनांसि च ममैव हि ॥ ९७ ॥
तथा चैकस्य मनसो निरोधे मम किं भवेत्।
निरुद्धान्यनिरुद्धानि मनांसि मयि भान्त्यलम् ॥ ९८ ॥
निरोधे सर्वमनसामपि मे न निरोधनम्।

---

उसी समय मेरे सामने एक दूसरा शुभ विचार उपस्थित हुआ ॥ ६२ ॥

[ मैं सोचने लगा- ] 'अरे! मुझे यह कैसा मनोमोह हो गया। जो आनन्दसे परिपूर्ण आत्मतत्त्व है वही तो मैं हूँ। फिर मैं क्या करना चाहता हूँ। मुझे अब और क्या पाना है? ऐसी कौन वस्तु है जो मुझे प्राप्त नहीं है और वह मुझे कहाँ कब और कैसे मिलेगी? ॥६३-६४॥

जो चीज प्राप्त है ही नहीं उसकी प्राप्ति क्या कभी सच हो सकती है? मेरा स्वरूप तो अनन्त चिदानन्द है, मेरे द्वारा क्रिया कैसे हो सकती है? ॥ ६५ ॥

देह, इन्द्रिय और अन्तःकरण भी स्वप्नके समान मिथ्या ही हैं। मैं अखण्ड चिदात्मा हूँ और ये सभी मे हैं ॥ ६६ ॥

फिर एक अन्तःकरणका निरोध करके भी क्या होगा। अन्य बिना निरोध किये मन भी तो मेरे ही रहेंगे ॥ ६७ ॥

इस प्रकार एक मनको रोकनेसे मुझे लाभ भी क्या? मुझमें तो अनेकों रोके हुए और बिना रोके हुए मन भासते ही रहते हैं ॥६८॥

यदि सब मनोंका निरोध कर लिया जाय तब भी मेरा निरोध तो

महाकाशात् सुवितते कुतो मयि निरोधनम् ॥ ९९ ॥
एवं पूर्णानन्दरूपे समाधिः स्यात् कथं मयि ।
चिदानन्दप्रपूर्णस्य पूर्णस्य गगनादपि ॥ १०० ॥
मम क्रिया कथं का स्यादद्वयाऽपि शुभाशुभा ।
अनन्तेषु शरीरात्माभासेषु मन्महित्वतः ॥ १०१ ॥
क्रियाभासावभासेन तदभावेन वाऽपि किम् ।
कर्त्तव्यं वाप्यकर्त्तव्यं मम नास्त्यपि लेशतः ॥ १०२ ॥
तस्मान्निरोधने किं स्यादहमानन्दनिर्भरः ।
समाधावसमाधौ वा सत्यपूर्णस्वभावकः ॥ १०३ ॥
यस्यां क्रियायां देहोऽयं स्थितस्तत्रैव तिष्ठतु ।
इत्यहं सर्वथा स्वस्थः सुमहानन्दमन्दिरः ॥ १०४ ॥
अनस्तमितभारूपोऽहं सुपूर्णो निरञ्जनः ।
उत्तमाधिकृतस्यैवं स्थितिर्मे सम्प्रकीर्तिता ॥ १०५ ॥

---

होगा नहीं। मैं तो व्यापक महाकाश हूँ, मेरा निरोध कैसे होगा ? ॥९९॥

इस प्रकार पूर्णानन्दस्वरूप मेरी समाधि होगी ही कैसे ? तथा मैं तो चिदानन्दसे परिपूर्ण और आकाशसे भी अधिक व्यापक हूँ! फिर मेरे द्वारा कोई शुभ या अशुभ अद्वितीय क्रिया भी कैसे हो सकेगी ? ॥ १००--१०१ पू० ॥

अनन्त शरीर और आत्माभ्यास मेरी महिमासे भास रहे हैं। फिर किसी क्रियाभासके भासने अथवा न भासनेसे मुझे क्या प्रयोजन है ? इसलिये मेरा लेशमात्र भी न कोई कर्त्तव्य है न अकर्त्तव्य ॥ १०१ उ०–१०२ ॥

मैं तो आनन्दसे परिपूर्ण हूँ, अतः निरोध करनेसे ही मुझे क्या मिलेगा ? मेरी समाधि हो अथवा न हो मैं तो सत्य और पूर्णस्वरूप ही हूँ ॥ १०३ ॥

मेरा यह शरीर जिस क्रियामें स्थित हो उसीमें स्थित रहे। ऐसा विचारकर मैं तो सर्वदा अपने स्वरूपमें ही स्थित और परमानन्दसे परिपूर्ण रहता हूँ। मैं अलुप्तप्रकाशस्वरूप, परिपूर्ण और निर्मल हूँ ॥ १०४–१०५ पू० ॥

इस प्रकार मैंने उत्तमाधिकारी अपनी ही स्थितिका वर्णन किया।

अधमानामनेकैस्तु जन्मभिर्ज्ञानजं फलम् ।
मध्यमानान्तु क्रमतः श्रवणं च विचारणम् ॥ १०६ ॥
अनुध्यानं च भवति ततो ज्ञानं प्रजायते ।
विज्ञानफलसंयुक्तसमाधिर्दुर्लभो भवेत् ॥ १०७ ॥
विज्ञानफलहीनेन किं समाधिशतेन वा ।
तस्माद्विज्ञानहीनैस्तैः फलं नास्ति समाधिभिः ॥ १०८ ॥
लोकेऽपि गच्छन् मार्गेषु निर्विकल्पप्रकाशितान् ।
भावानविज्ञाय तेषामज्ञानं न निवर्त्तते ॥ १०९ ॥
निर्विकल्पाख्यविज्ञानं ज्ञानमात्रं निजं वपुः ।
तत् सर्वदा भासमानमप्यभातविधं ननु ॥ ११० ॥
विकल्पाच्छादनादेव विकल्पानां व्यपोहने ।
भासमानमेव भूयो भातकल्पमपूर्वतः ॥ १११ ॥

---

अधम अधिकारियोंको ज्ञानका फल अनेक जन्मोंके पश्चात् मिलता है। तथा मध्यम अधिकारियोंको क्रमशः श्रवण, मनन और निदिध्यासन करने होते हैं; तब ज्ञान होता है ॥ १०५ उ०—१०७ पू० ॥

जिसका फल विज्ञान है ऐसी समाधि साधारणतया दुर्लभ ही है। और जिनसे विज्ञानरूप फल प्राप्त न हो ऐसी सैकड़ों समाधियाँ होती रहें तो भी क्या लाभ? इसीसे [ व्यवहार-दशामें होनेवाली ] उन विज्ञानहीन समाधियोंसे मोक्षरूप फलकी प्राप्ति नहीं होती ॥ १०७ उ०–१०८ ॥

लोकमें भी देखा जाता है कि मार्गमें चलते समय निर्विकल्प[1] मनसे अनेकों वस्तुएँ देखी जाती हैं। परन्तु उन्हें न जाननेके कारण उनके अज्ञानकी निवृत्ति नहीं होती ॥ १०९ ॥

निर्विकल्प ज्ञान तो विशुद्ध ज्ञानमात्र है और वह अपना स्वरूप ही है। वह सर्वदा भासते रहनेपर भी विकल्पोंसे ढका रहने के कारण ही भासित-सा नहीं होता। उन विकल्पों ( विशेष कल्पनाओं ) की निवृत्ति होनेपर, वह पहलेहीसे भासमान रहते हुए भी, नया-सा भासित होता है ॥ ११०–१११ ॥

---

१. उन वस्तुओंके सम्बन्धमें जिसकी कोई कल्पना नहीं है ऐसे मनसे।

ज्ञानज्ञेयाविभेदेन त्वज्ञातं ज्ञातमुच्यते ।
एवमेष भवेदात्मविज्ञानक्रम उत्तमः ॥ ११२ ॥
ब्रह्मन्नेवं श्रुतं भूयो विचार्य ज्ञातुमर्हसि ।
अथ विज्ञायात्मतत्त्वं कृतार्थस्त्वं भविष्यसि ॥ ११३ ॥
जनकेनैवमादिष्टस्त्वष्टावक्रो महामुनिः ।
पूजितस्त्वभ्यनुज्ञातो गत्वा स्वस्थानमादरात् ॥ ११४ ॥
विचारानुध्यानपूर्वं विज्ञाय परमं पदम् ।
विधूय सर्वसन्देहान् जीवन्मुक्तो भवेद् द्रुतम् ॥ ११५ ॥

इति श्रीत्रिपुरारहस्ये ज्ञानखण्डे अष्टावक्रीये
सप्तदशोऽध्यायः ।



---

विशुद्ध ज्ञान और उससे भासित होनेवाले ज्ञेय पदार्थका भेद न जाननेके कारण जो आत्मतत्त्व पहले अज्ञात था [उनका भेद ज्ञात होनेपर] अब वही ज्ञात कहा जाता है। इस प्रकार यही आत्मज्ञानका उत्तम क्रम है ॥ ११२ ॥

ब्रह्मन्! आपने जो यह आत्मज्ञानका क्रम सुना है इसपर बार-बार विचार करनेसे आपको भी ज्ञान हो सकता है। फिर ज्ञान प्राप्त करके आप कृतकृत्य हो जायँगे" ॥ ११३ ॥

इस प्रकार अष्टावक्र मुनिने जनकसे उपदेश प्राप्त किया, फिर जनकने पूजा करके उन्हें विदा किया। तदनन्तर अपने स्थानपर उन्होंने आदरपूर्वक मनन और निदिध्यासन करके उस परम पदको जान लिया। उनके सभी संशय निवृत्त हो गये और उन्हें तत्काल जीवन्मुक्तपदकी प्राप्ति हो गयी ॥ ११४-११५ ॥

सप्तदश अध्याय समाप्त ।



# अष्टादशोऽध्यायः

भार्गवैवं हि सा संविद्वेद्यवन्ध्या निरूपिता।
उपलब्धिदशा तस्या बहुधा संश्रुता ननु॥ १॥
अव्युत्पत्त्या न जानन्ति जना मायाविमोहिताः।
सा दशा भाव्यते सूक्ष्मदर्शैव नान्यथा क्वचित्॥ २॥
किं बहूक्तेन ते राम शृणु सारं ब्रवीम्यहम्।
मनसा वेद्यते वेद्यं मनसोऽतो न वेद्यता॥ ३॥
तथा च वेद्यनिर्मुक्तं मनोऽप्यस्तीति सम्भवेत्।
तन्मनो वेद्यनिर्मुक्तचित्तिरित्यभिधीयते॥ ४॥
उपलब्धिस्वरूपत्वाद्विदितैव हि सा सदा।
अन्योपलब्ध्यपेक्षायामान्ध्यं स्यादनवस्थितेः॥ ५॥

---

## अष्टादश अध्याय॥ १८॥

### जनक और अष्टावक्रके संवादका शेषभाग

[ श्रीदत्तात्रेयजीने कहा—] परशुराम! इस प्रकार मैंने उस वेद्य-वस्तुविहीन शुद्ध संवित्का निरूपण किया और तुमने व्यवहारमें उसकी उपलब्धिकी अनेकों अवस्थाओंके विषयमें भी सुना॥ १॥

किन्तु मायामोहित पुरुषोंको समझ न होनेके कारण उसकी पहचान नहीं होती। उस स्थितिका ज्ञान तो [ अन्तर्मुख मनसे ] केवल सूक्ष्मदर्शियोंको ही होता है, अन्य किसी प्रकार नहीं॥ २॥

परशुराम! अधिक कहनेसे क्या लाभ? सुनो, मैं सार बात बतलाता हूँ। मनसे तो दृश्य पदार्थ जाने जाते हैं, इसलिये मन दृश्य नहीं है॥ ३॥

परन्तु दृश्य न रहनेपर भी मन रहता है—यह भी निश्चय है। बस, वह वेद्यविहीन मन ही 'शुद्ध संवित्' कहा जाता है॥ ४॥

वह ज्ञानस्वरूप है, इसलिये सर्वदा प्रकाशमान ही है। यदि उसकी उपलब्धिके लिये किसी अन्यकी अपेक्षा मानी जाय तो [ उस अन्यके लिये उससे भिन्नकी और उसके लिये उससे भिन्नकी अपेक्षा होगी ] इस प्रकार अनवस्था दोष उपस्थित होगा और फिर [ कोई स्वयंप्रकाश तत्त्व न रहनेके कारण ] सर्वत्र अन्धकार ही शेष रहेगा [ अर्थात् किसी भी वस्तुका ज्ञान नहीं हो सकेगा ]॥ ५॥

किञ्चिद्भावं हि संपश्यन्न भासि किन्तु भार्गव ।
न भासि चेन्न त्वमसि ततः प्रश्नस्तु ते कथम् ॥ ६ ॥
अहो स्वयं खपुष्पात्मा सन् कथं हि तमिच्छसि ।
कथं तवात्मानमहं साधयामि विभावय ॥ ७ ॥
सामान्येन विभान्तं मां न जानामि विशेषतः ।
इति चेद्राम सामान्यमेव ते रूपमव्ययम् ॥ ८ ॥
विशेषलेशरहितमेतावद्ध्येव ते वपुः ।
अहो जानन्नपि पुनरलं मुह्यसि वै वृथा ॥ ९ ॥
भासकं सर्वमपि च विशेषविषयं भवेत् ।
अतः सामान्यरूपस्त्वं विभासि स्वत एव हि ॥ १० ॥
शरीराद्यात्मना भासि चेच्छृणु प्रब्रवीमि ते ।

---

भृगुनन्दन ! किसी भी पदार्थको देखते समय क्या तुम्हें अपना भान नहीं होता ? यदि नहीं होता तो तुम हो ही नहीं, फिर प्रश्न किस प्रकार करते हो ? ॥ ६ ॥

अजी ! यदि तुम आकाशकुसुमके समान अलीक हो, तो फिर तुम अपनेको जानना क्यों चाहते हो ? सोचो तो, फिर मैं तुम्हारे स्वरूपको सिद्ध ही कैसे कर सकता हूँ ? ॥ ७ ॥

यदि कहो कि मैं सामान्यरूपसे तो भासता हूँ परन्तु विशेषरूपसे अपनेको नहीं जानता, तो यह सामान्य ही तो तुम्हारा अविनाशी स्वरूप है ॥ ८ ॥

जिसमें किसी प्रकारके विशेषका लेश भी नहीं है वही तुम्हारा स्वरूप है। आश्चर्य है, कि इसप्रकार अपनेको जानते हुए भी तुम व्यर्थ ही भ्रममें पड़े हुए हो ॥ ९ ॥

सबको प्रकाशित करनेवाला ज्ञान भी विशेषविषयक होता है।[1] अतः तुम तो केवल सामान्यरूप हो और स्वयं ही प्रकाशमान हो ॥ १० ॥

यदि कहो कि मैं शरीरादिरूपसे भासता हूँ, तो सुनो मैं बतलाता

---

१. घट-पट आदि विषयोंको प्रकाशित करनेवाला ज्ञान उन अपने भास्य विषयोंके द्वारा निरूपित होता है, इसलिये घटज्ञान-पटज्ञान आदि रूपसे वह विशेष-विषयक कहा जाता है। स्वरूपभूत शुद्ध ज्ञान तो विषयविवर्जित है। अतः वह ज्ञानासामान्य है और ज्ञानमात्र होनेके कारण स्वयंप्रकाश ही है।

शरीरात्मतया भासि सङ्कल्पेनैव नान्यथा ॥ ११ ॥
विभावय सूक्ष्मदृशा सङ्कल्पेऽन्यस्य देहतः।
भाति किं तव देहत्वं देहस्तच्चापि ते भवेत् ॥ १२ ॥
एवं सङ्कल्प्यते यद्यच्छरीरं तत्तदेव हि।
तेन सर्वमयस्त्वं स्याः कथं देहात्ममात्रकः ॥ १३ ॥
तस्माद् दृश्यं तव वपुर्न हि स्याद्व्यभिचारतः।
तस्माद् दृङ्मात्ररूपोऽसि न दृग् दृश्या कदाचन ॥ १४ ॥
सा स्वप्रभा दृश्यरूपविशेषलेशवर्जिता।
देहदेशकालभेदचित्रवैचित्र्यचित्रिता ॥ १५ ॥
तस्मात् सङ्कल्पमात्रस्य वर्जनात् परतः स्थितम्।
शेषं शुद्धचिते रूपं स्वात्मानमुपलक्षय ॥ १६ ॥

---

हूँ। शरीरादि रूपसे तो तुम शरीरादिका संकल्प होनेपर ही भासते हो, स्वतः नहीं ॥ ११॥

सूक्ष्म दृष्टिसे विचार करो, जब तुम्हें देहसे भिन्न किसी अन्य वस्तुका संकल्प होता है तब क्या तुम्हें अपनी देहरूपता भासती है? [यदि शरीरके साथ सम्बन्ध भासनेके कारण ही तुम शरीरको अपना स्वरूप मानते हो] तब तो सम्बन्ध होनेके कारण वे अन्य पदार्थ भी तुम्हारे शरीर सिद्ध होंगे ॥ १२ ॥

इस प्रकार तो तुम्हारे द्वारा जिस-जिसका संकल्प होगा वही तुम्हारा शरीर सिद्ध होगा। इस तरह तो तुम सर्वस्वरूप हो जाओगे, फिर केवल एक शरीरमात्र कैसे रहोगे? ॥ १३ ॥

अतः कोई भी दृश्य तुम्हारा स्वरूप नहीं हो सकता, क्योंकि वह परिवर्तनशील होगा। इसलिये तुम ज्ञानमात्र हो ज्ञानके विषय कभी नहीं ॥ १४ ॥

वह स्वरूपभूत ज्ञान स्वयंप्रकाश है, उसमें ज्ञेयरूप विशेषका लेश भी नहीं है तथा [सबका आश्रय होनेके कारण] वह देह, देश और कालभेद रूप चित्रकी विचित्रतासे अंकित है ॥ १५ ॥

अतः संकल्पमात्रके त्यागने पर जो सबसे अतीत शुद्ध चेतनका स्वरूप शेष रह जाता है उसीको तुम अपना आत्मा जानो ॥ १६ ॥

एवं सकृल्लक्षिते तु यत् स्थितं तदलक्षणात्।
अज्ञानं सर्वसंसारकारणं तद्विलीयते ॥ १७ ॥
न मोक्षो नभसः पृष्ठे न पाताले न भूतले।
सङ्कल्पवर्जनाच्छुद्धस्वरूपस्य प्रथैव सः ॥ १८ ॥
स स्वरूपात्मकत्वात्तु नाऽप्राप्तः स्यात् कदाचन।
केवलं मोहमात्रस्य निरासेन कृतार्थता ॥ १९ ॥
अन्यो मोक्षो न सम्भाव्यः कृतकत्वाद्विनाश्यते।
स्वरूपादतिरिक्तश्चेच्छशश्रृङ्गसमो हि सः ॥ २० ॥
स्वरूपं सर्वतः पूर्णमन्यो मोक्षः क्व सम्भवेत्।
स्वरूपे सम्भवन् मोक्षो दर्पणप्रतिबिम्बवत् ॥ २१ ॥
लोकेऽपि बन्धविगमादृते मोक्षो न भावितः।
विगमोऽभाव एव स्यात् सत्यो भावात्मकः कथम् ॥ २२ ॥

---

इस प्रकार जब एक बार उसे लख लिया जाता है तो उसमें जो देहादि भासते हैं उनपर दृष्टि न रहनेके कारण सम्पूर्ण संसारका कारण जो अज्ञान है वह लीन हो जाता है ॥ १७ ॥

मोक्ष न आकाशके ऊपर है, न पाताल या भूतलमें है। बस, संकल्पत्यागके द्वारा जो शुद्धस्वरूपमें स्थिति है, वही 'मोक्ष' है ॥ १८ ॥

वह स्वरूपभूत ही है, इसलिये कभी अप्राप्त भी नहीं है। केवल मोहमात्रका त्याग होनेपर ही कृतकृत्यता हो जाती है ॥ १९ ॥

इसके सिवा कोई और मोक्ष होना सम्भव नहीं है, क्योंकि वह कृतक ( क्रियासाध्य ) होनेके कारण नष्ट हो जायगा। और यदि वह स्वरूपसे भिन्न हुआ तो खरगोशके सींगोंके समान अलीक ही होगा ॥ २० ॥

अपना स्वरूप तो सभी ओर परिपूर्ण है, फिर उससे भिन्न कोई अन्य मोक्ष कहाँ हो सकता है? यदि उसे स्वरूपमें ही माना जाय तब तो वह दर्पणमें प्रतिबिम्बके समान उससे अभिन्न ही होगा ॥२१॥

लोकमें भी बन्धनकी निवृत्तिके सिवा मोक्ष और कुछ नहीं माना गया। और 'निवृत्ति' अभावरूप ही होती है, अतः अभावात्मक बन्ध-निवृत्ति सत्य ( भावरूप ) कैसे हो सकती है? ॥ २२ ॥

भावाभावात्मकं वस्तु न हि सम्भवति क्वचित् ।
तथा च स्वाप्नभावाश्च भावाभावोभयात्मकाः ॥ २३ ॥
सत्याः स्युर्बाधहेतोस्ते त्वसत्या इति चेच्छृणु ।
बाधोऽभावप्रत्ययः स्यात् प्रत्ययाभावकालिकः ॥ २४ ॥
यस्यैवं बाधयोगः स्यात् सोऽसत्यो न हि चेतरः ।
अस्ति सर्वस्य दृश्यस्य बाधोऽप्रत्ययकालिकः ॥ २५ ॥
तस्मादसत्यमेव स्यात् भावाभावात्मना स्थितम् ।
यस्याभावस्पर्शलेशः कदाचित् कुत्रचिन्नहि ॥ २६ ॥
एवंविधन्तु चित्तत्त्वं सत्यं सर्वात्मना स्थितम् ।
तस्माद्विभिन्नमोक्षस्तु न सत्यः स्यात् कथञ्चन ॥ २७ ॥
मोक्षः पूर्णस्वरूपस्य सकृत् प्रथनमुच्यते ।
चेत्यवर्जनमात्रेण चितिः पूर्णा प्रकीर्त्तिता ॥ २८ ॥
चेत्याभासनमेवास्याश्चितेः सङ्कोचनं भवेत् ।

---

किसी भी वस्तुका भावाभावात्मक ( सत्य और असत्य उभयरूप ) होना तो कभी सम्भव ही नहीं है। यदि कहो कि स्वप्नके पदार्थ तो भावाभाव उभयरूप ही हैं, क्योंकि उपलब्ध होनेके कारण वे सत्य हैं और जाग्रत्कालमें बाधित हो जानेके कारण असत्य भी हैं, तो सुनो—॥ २३--२४ पू० ॥

पदार्थकी प्रतीति न होनेके समय जो उसकी अभावात्मिका प्रतीति होती है उसका नाम बाध है। जिसका इस प्रकार बाधसे सम्बन्ध रहता है वह पदार्थ असत्य होता है, अन्य नहीं ॥ २४ उ०–२५ पू० ॥

यह अप्रतीतिकालिक बाध सभी दृश्यवर्गका होता है, अतः भावा-भावात्मक रूपसे स्थित सारा दृश्य असत्य ही है ॥ २५ उ०–२६ पू० ॥

किन्तु जिसे कभी किसी अवस्थामें अभावका लेशमात्र भी स्पर्श नहीं होता ऐसा चेतनतत्त्व तो सब प्रकार सत्य ही है। उससे भिन्न जो मोक्ष होगा वह किसी प्रकार सत्य नहीं हो सकता ॥ २६ उ०–२७ ॥

उस पूर्णस्वरूपका निरन्तर स्फुरण ही मोक्ष कहा जाता है। चेत्य पदार्थोंके त्यागमात्रसे चेतन पूर्ण कहा जाता है ॥ २८ ॥

चेत्य पदार्थोंका भासना ही चेतनका संकुचित होना है। जब

चेत्याभाने चितिः पूर्णा परिच्छेदविवर्जनात् ॥ २९ ॥
कालादिभिः परिच्छेदो यदि तस्या निरूप्यते ।
अचेतितः परिच्छेदश्चेतितो वा भवेद्वद ॥ ३० ॥
अचेतने ह्यसिद्धः स्याच्चेतने सैव व्यापिका ।
लोके कालपरिच्छिन्नो भावो यः कोऽपि भावितः ॥ ३१ ॥
भावकालौ परिच्छेद्यपरिच्छेदकतां गतौ ।
चिता व्याप्तौ भवेतां वै यदा तर्हि तथाविधौ ॥ ३२ ॥
अव्याप्तौ तु चिता यर्हि कथं सिद्ध्येत् परिच्छिदिः ।
चितेर्बहिर्यदा चेत्यमस्ति तत् स्यात् परिच्छिदिः ॥ ३३ ॥
चितेर्बहिश्चेत्यसिद्धिः सर्वथा नोपपद्यते ।

---

चेत्यका भान न रहे तो परिच्छेद न रहनेके कारण चेतन परिपूर्ण ही है ॥ २९ ॥

यदि कोई कहे कि कालादिके द्वारा उसका परिच्छेद हो सकता है, तो बताओ कि वह परिच्छेद चेतनसे अप्रकाशित होगा अथवा प्रकाशित ? ॥ ३० ॥

यदि वह चेतनसे अप्रकाशित होगा तब तो उसकी सिद्धि ही नहीं हो सकती और यदि प्रकाशित होगा तो वह व्यापक चेतन ही होगा। लोकमें जो भी पदार्थ कालपरिच्छिन्न माना जाता है उसमें उस पदार्थ और कालका परिच्छेद्य-परिच्छेदकरूप सम्बन्ध रहता है। किन्तु वे पदार्थ और काल दोनों ही चेतनसे व्याप्त रहते हैं तभी वे उस रूपमें भासते हैं ॥ ३१-३२ ॥

यदि वे चेतनसे व्याप्त न हों तो उनका परिच्छेद भी कैसे सिद्ध होगा[1]। [ तथापि चेतन तो व्यापक और अद्वितीय है, ] क्योंकि उसका परिच्छेद तो तभी हो सकता है यदि उससे बाहर कोई चेत्य पदार्थ हो ॥ ३३ ॥

किन्तु चेतनसे बाहर तो चेत्यकी सत्ता किसी प्रकार सिद्ध नहीं

---

१. 'चेतनसे व्याप्त न होने' का अर्थ है चेतनसे प्रकाशित न होना। जो वस्तु, भाव या सम्बन्ध चेतनसे प्रकाशित न हो उसका भान किसे होगा और किसीको भी भान न होनेपर उसकी सत्ता कैसे सिद्ध होगी ?

यो बहिः स कथं सिद्ध्येच्चितिसम्बन्धवर्जितः ॥ ३४ ॥
सम्बन्धोऽपि नैकदेशः स्यादसिद्धस्तथेतरः ।
तत्सम्बन्धांशमात्रस्य भानादन्यन्न सिद्ध्यति ॥ ३५ ॥
अतो बहिः पदार्थोऽपि चितिनिर्मग्न इष्यताम् ।
एवं च सर्वात्मनैव मग्नं चेत्यमपीष्यताम् ॥ ३६ ॥
कथं स्वान्तर्विनिर्मग्नं स्वपरिच्छेदकं भवेत् ।
चेत्यमेवंविधं राम विचारय सुयुक्तितः ॥ ३७ ॥
चितेरन्तर्भासमानं प्रतिबिम्बात्मकं भवेत् ।
न भावोदरगोऽभावो भवन् लोके सुदृश्यते ॥ ३८ ॥
भावानां स्याद्धि साङ्कर्यं तथा चेद्राम सर्वतः ।
बहिः पदार्थस्ते प्रोक्तो भ्रममूलो हि सर्वथा ॥ ३९ ॥
तदाश्रयाणां भावानां कथं स्यात् सत्यता वद ।
चितिस्वरूपः स्वात्मैव तत्तद्भावात्मना सदा ॥ ४० ॥

---

हो सकती; क्योंकि चेतनसे सम्बन्ध न रखकर जो पदार्थ उससे बाहर होगा उसकी सिद्धि कैसे होगी ? ॥ ३४ ॥

वह चेत्य और चेतनका सम्बन्ध भी एक देशमें नहीं माना जा सकता। यदि ऐसा माना जाय तो चेत्यके अन्य अंशकी सिद्धि नहीं हो सकती। उस सम्बन्धित अंशमात्रका भान होनेसे ही अन्य अंश तो सिद्ध नहीं हो जाता ॥ ३५ ॥

अतः बाह्य पदार्थोंको भी चेतनमें डूबे हुए समझो। इस प्रकार चेत्यवर्गको भी सर्वथा चेतनके गर्भमें ही अनुभव करो ॥ ३६ ॥

जो चेत्य अपनेमें ही निमग्न है वह अपना ही परिच्छेदक कैसे हो सकता है ? हे परशुराम ! इस प्रकार युक्तिपूर्वक विचार करो ॥३७॥

जो वस्तु चेतनके भीतर भासती है वह प्रतिबिम्बरूप ही हो सकती है, क्योंकि लोकमें किसी एक पदार्थके भीतर रहनेवाला दूसरा पदार्थ देखा नहीं जाता ॥ ३८ ॥

परशुराम ! यदि ऐसा माना जायगा तब तो सर्वत्र पदार्थोंका घोटाला हो जायगा। यह बात पहले कही ही जा चुकी है कि बाह्य पदार्थ सर्वथा भ्रममूलक हैं। तो बताओ, उस बाह्याभासके आश्रित रहनेवाली वस्तुओंकी सत्यता कैसे सिद्ध हो सकती है ? ॥३९–४० पू०॥

